३. हे वरुण, जिज्ञासावश मैं अपने पापों के बारे में स्वयं से प्रश्न करता हूँ, मैं ज्ञानियों से पूछने के लिये जाता हूँ। समस्त ऋषि एक ही बात कहते हैं, 'वरुण तुम से रुष्ट है।'

४. हे वरुण, वह कौनसा महान अपराध है कि तुम स्तोता का, मित्र का त्याग करना चाहते हो। इसका (रहस्य का) उद्घाटन मेरे सम्मुख करो। (हे देवता) तुम्हें धोखा नहीं दिया जा सकता, तुम अपने नियमों पर दृढ़ हो। पापरहित मैं शीघ्रता-पूर्वक तुम्हारे अनुग्रह की प्रार्थना करना चाहूँगा।

५. हमारे पितरों के अपराधों से और उनसे भी जो हमने स्वयं किये हैं हमें मुक्त करो। हे राजन्, वसिष्ठ को मुक्त करो जिसके साथ एक पशु चुराने वाले की भाँति, रस्सी से बँधे हुए बछड़े की भाँति व्यवहार किया जा रहा है।

६. हे वरुण, मैंने यह जान बूझकर नहीं किया। यह मद्य; क्रोध, द्यूत (तथा) प्रमाद था। ज्येष्ठ कनिष्ठ के लिए उत्तरदायी होता है। नींद भी दोष को दूर नहीं करती।

७. अपराध रहित मैं अपने आपको, स्वामी के प्रति दास की भाँति, अर्पण करना चाहता हूँ। आर्य देवता ने विचारहीनों को चेतना दी है, और वह श्रेष्ठ कवि (कलाकार) भक्त को धन की ओर वेगपूर्वक भेजता है।

८. अपने नियमों में दृढ़ हे वरुण, यह प्रशस्ति तुम्हारे हृदय तक पहुँचे और वहाँ आश्रय प्राप्त करे। हमें क्षेम में तथा योग में सौभाग्य प्राप्त हो। अपने आशीर्वादों द्वारा सदा हमारी रक्षा करो।

---

## ७, ७-८८ अनुवाद

१. हे वसिष्ठ, वरुण के लिए एक पवित्र तथा स्त्रीकर्तव्य सूक्त लाओ, जो सहस्र वरदानों से युक्त उस पवित्र तथा शक्तिमान् वृषभ को हमारी ओर भेजता है।

२. उसके दर्शन को प्राप्त कर मैं उसके अग्निरूप मुख की स्तुति करता हूँ। जब वरुण अभिषवण-प्रस्तर पर पड़े कल्याणकारी सोम का पान करे, उस समय वह अपने रूप को दर्शनार्थ मेरी ओर लाए।

३. जब मैं वरुण के साथ नाव मे चढ़ा, जब हमने इसे मंझधार की ओर बढ़ाया, जब हम लहरों की पीठ पर चढ़े तब मैं तथा देवता, दोनों, झूले में आनन्दपूर्वक झूले।

४. वरुण ने वसिष्ठ को नाव में बिठाया, एक चतुर शिल्पी की भाँति वरुण ने अपनी शक्ति द्वारा वसिष्ठ को एक ऋषि बना दिया। उज्ज्वल दिनां मे बुद्धिमान देवता ने तब तक के लिए उसे अपना स्तोता बनाया, जब तक दिन तथा उषाएँ स्थिर रहीं।

५. हमारी वे पुरानी मित्रताएँ कहाँ हैं, जब हम द्वेष से रहित इकट्ठे चलते थे। जब, हे गौरवशाली वरुण, मैंने तुम्हारे विशाल तथा सहस्त्र द्वारों वाले पवित्र गृह मे प्रवेश किया।

६. हे वरुण, मैं तुम्हारा निकट सम्बन्धी था, तुम्हारा प्रिय, तुम्हारा मित्र था। परन्तु मैंने तुम्हारे विरुद्ध अपराध किया है, मैंने तुम्हारे विरुद्ध पाप किया है; मैं यातना न भोगूं, हे दण्ड देने वाले ईश्वर, मेरी रक्षा करो, क्योकि मैं तुम्हारा आह्वान करता हूँ।

७. हे वरुण, मुझे बन्धन-मुक्त करो, तथा मुझे उस स्थायी नगर में रहने के लिए ले जाओ। मुझे स्वर्ग के अन्तराल से सहायता भेजो तथा हे देवताओ, अपने आशीर्वादों से सदा मेरी रक्षा करो।

---

## २३, ७-१०३, मण्डूकसूक्त

ऋग्वेद में कुछ पशु-पक्षियो का भी देवताओं के रूप में आह्वान किया गया है। इनमें मण्डूक भी हैं। परवर्ती साहित्य में मण्डूकी का भी वर्णन है।

प्रस्तुत सूक्त में ब्राह्मणों के वेदपाठ की तुलना मण्डूकों के टर्राने से की गयी है, जो ब्राह्मणों का उपहास है (मैक्समूलर)। इसी प्रकार गैल्डनर का विचार था कि इस सूक्त में वसिष्ठ गोत्र के ब्राह्मण अपने विरोधी ब्राह्मणों का, सम्भवतः विश्वामित्रों का उपहास कर रहे हों। एक मत यह भी है कि यह सूक्त वर्षा लाने के लिए है। जल से सम्बन्धित होने से मण्डूक में शीतलता के गुण अपेक्षित होते थे। अतः मृतक की दाहक्रिया के पश्चात् दाह-स्थल को शीतल करने के निमित्त मण्डूक को निमन्त्रित किया जाता

था। इसी भाँति अथर्ववेद में ज्वर की उष्णता की शान्ति के लिए मण्डूक से प्रार्थना की जाती है।

प्रस्तुत सूक्त की विशेषता वर्षागम के समय यज्ञ सम्पादनादि के अपने कार्यों को पुनः प्रारम्भ करने वाले ब्राह्मणों तथा उसी काल में पुनर्जीवी जलों के स्पर्श से पुनर्जीवित होने वाले मण्डूकों मे सादृश्य-स्थापना है। अतः एक ओर ब्राह्मण के कर्तव्यों का स्तवन है और दूसरी ओर यह सूक्त पशु-पक्षि जाति के आदर में एक 'प्रकृतिवादी' कविता सी है।. वर्षा की प्राप्त्यर्थ इसमे मण्डूक-स्तुति की गई है।

समझ में नहीं आता कि क्यों ऋषि मण्डूकों तथा ऋषियों का एक जैसा ही वर्णन किये जाता है (मन्त्र १ तथा १०)। यह स्पष्ट नहीं होता कि इसमें व्यंग्य है या नहीं। यदि व्यंग्य मान भी लिया जाय, तो भी यह स्पष्ट नहीं कि इसका लक्ष्य सारी ब्राह्मण जाति है या इसके कोई विशेष सदस्य।

## अनुवाद

१. व्रतपालन करने वाले ब्राह्मणों की भाँति वर्ष भर निश्चल रहकर मेंढक पर्जन्य द्वारा जगाया अपना स्वर ऊँचा करते हैं।

२. जिस क्षण दिव्य जल जलाशय में सूखे चमड़े के थैले की भाँति सूखे पड़े हुए (मेंढक) तक पहुँचते हैं; (उसी क्षण) मेंढकों का कोलाहल बछड़ों सहित गायों के रंभाने के स्वर में मिल जाता है।

३. वर्षा ऋतु के आरम्भ में जब वर्षा इन इच्छुक प्यासे (जीवों) पर पड़ती है, (तब) उनमें से एक दूसरे के निकट जाता है, जो उससे पिता के पास जाते पुत्र की तरह 'अक्खल' कहते हुए प्रश्न करता है।

४. प्रत्येक दूसरे का अभिवादन करता है, जब वे दोनों एक दूसरे को वर्षा के आगमन पर बधाई देते हैं। जब मेंढक वर्षा में इधर-उधर कूदते हैं, तब चितकबरा अपना स्वर हरे वर्ण वाले (के स्वर में) मिलाता है।

५. उनमें से एक दूसरे की बात को दोहराता है जैसे शिष्य अपने शिक्षक की (बात को) मानों वह एक आह्निक समाप्त करते हों। जब तुम जल के अन्दर बोलते हो, तुम्हारी बात सुन्दर प्रतीत होती है।

६. एक गाय की भाँति रँभाता है, दूसरा बकरी की भाँति (मिमियाता) है। (समूह में) एक चितकबरा है, दूसरा हरा। उनके नाम समान हैं लेकिन रूप भिन्न। उन्होंने अलग-अलग प्रकार से बोलते हुए अपनी ध्वनियों को तराश लिया है।

७. अतिरात्र के सोम यज्ञ में पूर्ण कुण्ड के चारों ओर बोलते हुए ब्राह्मणों की भांति जलाशय के चारों ओर बोलते हुए हे मेंढको, तुम वर्ष के इस दिवस को नहीं भुलाते, जो वर्षा के आगमन का सूचक है।

८. सोमसत्र में व्यापृत ब्राह्मणों ने वर्ष का (आरम्भ करने वाले उस) मन्त्र का उच्चारण करते हुए अपनी वाणी को ऊँचा उठाया है। पसीने में लथपथ, दूध उबालने में व्यस्त अध्वर्युगण पूर्णतया दृष्टिगोचर हैं, (उनमें से) कोई भी प्रच्छन्न नहीं है।

९. उन्होंने द्वादश (मास) की दैवी विधि का पालन किया है; ये विद्वान् निश्चित तिथि को नहीं भुलाते। वर्ष के अन्त में जब वर्षाऋतु का आगमन होता है, उबालने वाले कटाह कार्य करना बन्द कर देते हैं।

१०. गाय की भांति रँभाने वाले ने, बकरी की भांति (मिमियाने वाले ने), चितकबरे तथा हरे ने हमे वैभव प्रदान किए हैं। सहस्रवें सोमाभिषवण के समय सौ गौएं देते हुए, मेंढको ने अपने जीवन की अवधि को लम्बा कर लिया है।

---

## २४, ८-४८, सोम

ऋग्वेद के यज्ञों में मद्य का प्रमुख स्थान होने के कारण, प्रेरणा का स्रोत, अमर जीवन का दायक सोम प्रमुख देवताओं में हैं। वह लगभग १२० सूक्तों में सम्बोधित किया गया है। उपासक के मस्तिष्क में सदैव सुरा के पौधे तथा उसके रस की उपस्थिति के कारण सोम को देवता का पूर्ण रूप नहीं दिया जा सका और देवता सदृश उसकी उपासना नहीं की जा सकती थी, तथापि वह एक महत्त्वपूर्ण देवता है। पौधे से सुरा निकालने के समय लिखित सूक्तो का पाठ किया जाता था। आठवें मण्डल के ४८वें सूक्त में उपासक सोमपान के पश्चात् उल्लसित हो कहते हैं, "अपाम सोममसृता अभूमागन्म ज्योतिरविदाम देवान्।" धीरे-धीरे सोम चिकित्सा की शक्ति धारण कर लेता है जिससे वह दृष्टिहीन को दृष्टि तथा पगु को चलने की शक्ति देता है।

सोम के अस्त्र भीषण हैं, जिनमें धनुष और सहस्र नोकों वाले बाण प्रमुख हैं। वह श्रेष्ठ रथेष्ठा है। वह अग्नि, इन्द्र, पूषा तथा रुद्र के साथ भी सम्बोधित किया गया है। सोमरस, जिसे मधु अथवा इन्दु कहा जाता है, भूरे रंग का (बभ्रु), लाल (अरुण) या कपिश है। सम्पूर्ण नौवें

मण्डल में केवल सोमदेवता की उपासना, सोमरस निकालने के साधन तथा यज्ञों में इसकी प्रयोग विधि का वर्णन किया गया है। सुरा निकालने के प्रस्तर को अद्रि अथवा ग्रावा कहते हैं। सोम को शुद्ध, शुक्र तथा शुचि कहा जाता है। पवमान उसका विशेष सम्बोधन है। यह वायु तथा इन्द्र को पीने के लिए दिया जाता है। इसमें दुग्ध, दधि या यव का मिश्रण किया जाता है। यह दिन में तीन बार निकाला जाता है और देवताओं को सोमपान के लिए निमन्त्रित किया जाता है। सन्ध्या समय ऋभुओं को, मध्याह्न काल में इन्द्र को तथा प्रातः भी इन्द्र को ही आमन्त्रण दिया जाता है। तीनों मिश्रणों में जल अवश्य डाला जाता है और इसी कारण सोम का जल से निकट सम्बन्ध है। वह एक बूंद है जो जलों में बहती है. वह जल शिशु है। जल उसकी माँ अथवा बहनें हैं; वह सरिताओं का राजा है; वह जलों को जन्म देता है और वर्षा का भी प्रेरक है। आपःरूपी गौओं के मध्य वह एक बैल है। अपनी तीव्रगति के कारण इसे एक अश्व अथवा एक विहग कहा गया है। पीले रंग के कारण यह सूर्य के अनुरूप माना गया है।

अपनी आनन्ददायक शक्ति के कारण यह दैवी पान है जो देवों और मनुष्यों को अमर जीवन प्रदान करता है। सब देवताओं ने अमृतत्व प्राप्त करने के लिए इसका पान किया। वह कवियों का नेता और होताओं में बुद्धिमान है।

इसकी उन्माद शक्ति इन्द्र को वृत्र के साथ युद्ध में उत्तेजना प्रदान करती है। इनके इस सम्बन्ध के कारण ही इन्द्र के युद्ध के विशेषण सोम को भी दिये जाते हैं, अतः वह अविजित विजेता है।

सोम का निवासस्थान स्वर्ग है। सोम स्वर्गीय दुग्ध है तथा वहीं पर स्वच्छ किया जाता है। स्वर्ग से उसे पृथ्वी पर लाया गया। सोम ओषधिपति और वनस्पति है। अथर्ववेद में सोम को चन्द्रमा कहा गया है तथा ब्राह्मणों में यह एकरूपता साधारण है।

सोमरस को तैयार करना तथा उसे अर्पित करना दोनों कार्य हिन्द-ईरानी पूजा में आवश्यक समझे जाते थे। ऋग्वेद तथा अवेस्ता में कहा गया है कि रस पीला होता है, उसमें पानी मिश्रित किया जाता है, दोनों पर्वतों पर फलते हैं। इस प्रकार उनके कई लक्षण मिलते हैं।

सोम शब्द की व्युत्पत्ति सु धातु से (अवे० हु)से निष्पन्न होती है।

## अनुवाद

१. मैंने बुद्धिमत्तापूर्वक उस मधुर अन्न का उपभोग किया है, जो अच्छे विचारों को प्रेरित करता है जो चिन्ता का उत्तम अपहारक है तथा जिसके पास सब देवता तथा मानव उसे 'मधु' कहते हुए एकत्र होते है।

२. जब तुम अन्तर में प्रवेश करते हो, तब तुम दैवी क्रोध को शान्त करने वाली अदिति होते हो। हे इन्दु, इन्द्र के संग का आनन्द लेते हुए, रथ के बांस के प्रति आज्ञाकारी घोड़ों की भाँति हमें वैभव की ओर अग्रसर करो।

३. हमने सोम का पान किया है, हम अमर हो गए हैं, हम ज्योति को प्राप्त हुए हैं; हमने देवताओं को पा लिया है। हे अमृत, अब शत्रुता हमारा क्या बिगाड़ सकती है तथा किसी मर्त्य की मत्सरता हमारा क्या कर सकती है।

४. हे इन्दु, हमारे द्वारा पिये जाने पर हमारे हृदय के लिए क्षेमकर होवो। हे सोम, हे दूर दूर तक विख्यात (देवता), पुत्र के प्रति पिता की भाँति दयालु हो। मित्र के प्रति मित्र की भाँति विचारशील होकर, हे सोम! जीवनार्थ हमारी आयु को दीर्घ करो।

५. इन यशस्कर, मुक्तिदायक (बूंदों) ने मुझ मे मेरे जोडो को ऐसे एक साथ जोड दिया है, जैसे चर्मपट्ट एक रथ को जोड देते हैं। ये बूदें मुझे टाँग टूटने से बचाएँ और रोग से मेरी रक्षा करें।

६. संघर्षण से प्रज्वलित अग्नि की भाँति मुझे भी प्रज्वलित करो। हमें आलोकित करो। हमें अधिक वैभवशाली बनाओ। क्योंकि हे सोम, तुम्हारे नशे में मैं स्वय को धनी मानता हूँ। समृद्धि के हेतु हमारे अन्तर में सचरण करो।

७. तल्लीन मन से निकाले हुए तुम्हारे रस का हम पैतृक दाय की भाँति उपभोग करें। हे राजन् सोम, जिस प्रकार सूर्य बसन्त ऋतु में दिनों को (दीर्घ करता है) वैसे ही हमारी आयु भी लम्बी करो।

८. हे राजन् सोम, हमारे कल्याण के लिए दयाशील बनो। यह जान लो कि हम तुम्हारे व्रती हैं हे इन्दु, शक्ति तथा क्रोध उत्पन्न हो रहे है। हमारे शत्रुओ की इच्छा पर हमे छोड़ न देना।

९. क्योकि तुम हमारे शरीर के रक्षक हो इसलिए हे सोम तुम

हमारे अङ्गप्रत्यङ्ग में मानवों के निरीक्षक के रूप मे बस गये हो। यदि हम तुम्हारे नियमों का उल्लंघन करें, तब हे देवता, हमारे और भी कल्याण के लिए, एक अच्छे मित्र की भाँति हम पर दयालु रहना।

१०. हे अश्वों के स्वामी, मैं उस हितकर मित्र की संगति करूँगा जो पिये जाने पर भी मुझे क्षति नहीं पहुँचाएगा। हमारे अन्तर में निहित किये गये सोम (का आनन्द लेने के लिए) मैं दीर्घायु के निमित्त इन्द्र के पास जाता हूँ।

११. वे पीड़ाएँ दूर हो गई है, रोग भाग गये हैं, अन्धकार की शक्तियाँ भयभीत है। सोम शक्ति के साथ हम मे आ गया है। हम वहाँ गये है, जहाँ मानव अपनी आयु का विस्तार करते हैं।

१२. हे पितरो, हमारे हृदय मे पान की हुई वह अमर्त्य बूँद हम मर्त्यों मे प्रविष्ट हो चुकी है। हम आहुतियों के साथ उस सोम को आराधना करें; हम उसकी दया तथा सुमति मे रहे।

१३ हे सोम, पितरों के साथ मिलकर तुमने स्वय को द्युलोक तथा पृथ्वी तक विस्तृत कर लिया है। हे इन्दु, तुम्हारे इसो रूप की हम आहुतियों द्वारा पूजा करें, हम वैभव के स्वामी हों।

१४. हे रक्षक देवताओ, हमारे पक्ष में बोलो। निद्रा हमे अभिभूत न करे और न हो व्यर्थ की जल्पना। वीर पुत्रों वाले हम सदैव सोम के प्रियपात्र रह विदथों में उसकी स्तुति करें।

१५. हे सोम, तुम सब ओर से हमें शक्ति देने वाले हो। तुम आलोक के अन्वेषक हो। मानवों के निरीक्षक के रूप मे तुम हमारे अन्तर में प्रवेश करो। हे इन्दु, अपनी अनुरूप सहायताओं से हमारी पीछे तथा आगे रक्षा करो।

---

## २५, १०-१४, यमसूक्त

अन्त्येष्टि क्रिया के बारे मे ज्ञान केवल दसवें मण्डल के पाँच सूक्तो (१४-१८) से प्राप्त होता है। इनसे पता चलता है कि दफनाने तथा जलाने की दोनों विधियाँ प्रचलित थी, पर दूसरी अधिक। इसी से भविष्य जीवन के बारे में विविध विचार प्रादुर्भूत हुए। मृतक को दूसरे संसार में

ले जाने का दूत अग्नि है, जिसमे पितर तथा देव परमानन्द में निवास करते हैं। अग्नि से प्रार्थना की जाती हे कि वह अपने उष्णतारूपी क्रोध को मृतक के साथ प्रस्तुत दूसरे पदार्थो पर शांत करे और मृतक को स्पर्श न करे। स्वर्ग का मार्ग बहुत दूर है, जिस पर सविता मार्गदर्शक है और पूषा रक्षक।

अन्त्येष्टि क्रिया के समय मृतक तथा उसके सम्बन्धियो के मध्य एक पत्थर रखा जाता है, जो जीवन और मृत्यु के मध्यवर्ती अन्तर का सूचक है। पितरों द्वारा गन्तव्य मार्ग पर जाते हुए मृतक की आत्मा प्रकाश के प्रदेश में जाती है। वहाँ वह पितरों को मिलती है, जो यम के संग परमानन्द में हैं। वहाँ प्रकाशमान शरीर से युक्त हो वह परमानन्दमय जीवन प्रारम्भ करता है, जो सभी त्रुटियों तथा शारीरिक दुर्बलताओं से मुक्त है, जिसमें सब इच्छाएँ पूर्ण हो जाती हैं और जहाँ यम के साथ वरुण का भी संग होता है। सभी पाप यहीं छोड़ कर मृत्यु के उपरांत सुकर्मों का फल भी वहीं प्राप्त होता था।

श्मशान ले जाते समय मृतक को मन्त्रों द्वारा समझाया जाता था कि वह दीर्घयान में यम के श्वानों से बचे, अपने सब पाप यहीं छोड़ जाए और स्वर्ग मे स्व सुकर्मों का फल भोगे।

प्रो. लुड्‌विग के मत में इस सूक्त का उद्देश्य पितृ-राज के रूप में यम की प्रशंसा भी है। वह पितरों का राजा इसीलिये है क्योंकि उसने ही सबसे पहले नरक का द्वार पार किया था।

## अनुवाद

१. वह जो अतिदूर चला गया है और जिसने अनेकों के लिए मार्गान्वेषण किया है, मनुष्यों को समेटने वाले, विवस्वान् के पुत्र, (उस) राजा यम का आहुति से सम्मान करो।

२. यम ने ही सर्वप्रथम मार्ग का अन्वेषण किया, उस व्रज भूमि का, जिसे हम से कोई नहीं छीन सकता—एक बार जन्म लेकर (मानव) अपने मार्गों का (उधर) अनुसरण करते हैं, जहाँ यहाँ से हमारे पूर्व पितर गये है।

३. कव्यों के साथ मातलि, अंगिरसों के साथ यम, स्तोताओं द्वारा अनुप्राणित बृहस्पति, जिन्होंने देवताओं के साथ परस्पर शक्ति प्राप्त की—(वे सब देवता, जिन में से)—कुछ 'स्वाहा' से सतुष्ट और कुछ 'स्वधा' से।

४. हमारे पितरो, अंगिरसों के साथ सहमत हो, हे यम, इस आसन पर बैठो। कवियों द्वारा उच्चारित मन्त्र तुम्हें यहाँ ले आएँ। हे राजन्, इस आहुति से आनन्द पाओ।

५. यज्ञार्ह अंगिरसों के साथ (इधर) आओ। हे यम, वैरूपों के संग आनन्द मनाओ। मैं तुम्हारे पिता विवस्वान् को निमंत्रित करता हूँ— इस यज्ञ में वह बर्हि के आसन पर बैठे।

६. हमारे पितर, अंगिरस, नवग्व, अथर्वन्, भृगु सभी सोमपान के योग्य, सभी यज्ञार्ह—हम उनके कृपापात्र हों, उनकी मंगलदायक सद्भावना हमे प्राप्त हो।

७. जिन मार्गों से हमारे प्रथम पितर गये थे (उन प्राचीन मार्गों पर आगे बढ़ो, आगे बढ़ो। दो राजा, यम तथा देव वरुण, जो अन्त्येष्टि संस्कार पर आनन्द मनाते हैं, तुम उन्हें देखोगे।

८. उच्चतम नभोमण्डल में तुम पितरों से मिलो, यज्ञ से, सत्कार्यों से, यम से। समस्त मालिन्य पीछे छोड़कर, अपना स्थान पुनः प्राप्त करो, उज्ज्वलता से युक्त अपने शरीर से सगत होवो।

९. दूर जाओ, दूर भागो, यहाँ से सरक जाओ। यह स्थान पितरों ने उसके लिए बनाया है। यम उसे दिवस, जलों तथा रात्रियों से अलंकृत विश्रान्त शाला प्रदान करता है।

१०. सरमा से उत्पन्न चितकबरे तथा चार नेत्रों वाले दो श्वानों से आगे भागो। सीधे रास्ते से (जाओ)। पितरो के निकट जाओ। उनका (हृदय) तुम सरलता से पा जाओगे, वे यम के साथ साझे भोज पर आनन्द मनाते हैं।

११. हे यम, यह रक्षक तुम्हारे दो श्वान, जो चार नेत्रों से मार्ग की रखवाली तथा मनुष्यों का निरीक्षण करते हैं, हे राजन्, उनको यह (मनुष्य) प्रदान करो। उसे आरोग्य तथा स्वास्थ्य प्रदान करो।

१२. बड़ी नासिका वाले प्राणों के दो चोर, यम के दो दूत मनुष्यों के बीच घूमते हैं। कि वे दया करके हमें शुभ जीवन लौटा दे, कि हम (अभी) सूर्य को देख सकें।

१३. यम के लिए सोम निकालो, यम के लिये हवि दो,
अग्निरूपी दूत वाले यम के पास सम्पूर्णाङ्ग यज्ञ जाता है।

१४. यम को घृत सहित आहुति दो, आगे अपना स्थान ग्रहण

करो। कि वह कृपया देवताओं के बीच हमारी रक्षा करे, कि हम दीर्घायु हैं।

१५. यम को मधु में आढ्यतम हवि प्रदान करो।

पूर्वजात ऋषियों को, मार्गकर्त्ताओं को हमारी यह नमस्कार।

१६. त्रिकद्रुकों में वह छँ विशाल (स्थानों) की ओर उड़ता है: इसे बृहत् कहते हैं।

त्रिष्टुभ्, गायत्री, सभी छन्द यम के आधीन हैं।

---

## २६, १०-१५, पितरः

विष्णु के परम पद अथवा तृतीय स्वर्ग में रहने वाले पितरों को केवल दो (१०, १५ तथा ५४) सूक्तों में सम्बोधित किया गया है। मृतक पूर्वजों को पितर कहा जाता है। इन्होंने यम के लोक में जाने का मार्ग बनाया। उनके नाम अङ्गिरसः, अथर्वन्, भृगवः, वसिष्ठ आदि हैं। यह नाम अथर्ववेद तथा ऋग्वेद की रचना से सम्बन्धित पुरोहित परिवारों के समान ही हैं।

पितरों को अपर, अवर और मध्यम अथवा प्राचीन और नवीन में विभाजित किया जाता है। यद्यपि उनको सन्तति उनको नहीं जानती परन्तु अग्नि देवता को उनका ज्ञान सर्वदा रहता है। वे यम के साथ उत्सव मनाते हैं (अथ पितॄन् सुविदत्राँ उपेहि, यमेन ये सधमादं मदन्ति १०,१४,१०) और देवताओं के साथ भोजन करते हैं। वे सोम में अनुरक्त हैं और सन्तति द्वारा अर्पण किए हुए तर्पण के प्यासे रहते हैं। भेंटो का सोम के साथ ही उपभोग करते हैं। इन्द्र तथा अन्य देवताओं के साथ वे एक ही रथ पर आते हैं। हजारों की संख्या में आकर वे दक्षिण दिशा में यज्ञवेदि में आस्तीर्ण बर्हि पर पंक्ति में खड़े हो जाते हैं और मद्यपान करते हैं। उनके भोजन के लिए बलि अर्पण की जाती है। उनसे प्रार्थना की जाती है कि वे अपने भक्तों की रक्षा करें और अपने वंशजो के मानवीय अपराध के लिए उनको क्षति न पहुँचाएँ। धन, संतति, पुत्रों की दीर्घ आयु की प्राप्ति के लिए उनका स्तवन किया जाता है।

देवताओं द्वारा किये जाने वाले लौकिक कार्य कभी कभी पितरों से सम्बन्धित किए जाते हैं। अतः कहा जाता है कि उन्होंने आकाश को

चमकते तारकों मे अलकृत किया, अन्धकार को रात्रि मे स्थिर किया और प्रकाश को दिन में।

उन्होने प्रकाश का अन्वेषण किया और उषा को जन्म दिया। पितरों द्वारा गमित मार्ग पितृयान कहलाता है और देवताओ का देवयान।

## अनुवाद

१. अवर, उत्तम, मध्यम सोमप्रिय पितर उठे। मित्रवन्, सम्यक् ज्ञाता जो पितर अमर जीवन को प्राप्त हुए है, वे हमारे इन आह्वानो मे हमारी रक्षा करे।

२. आज यह वन्दना उन पितरो के प्रति हो जो पहले तथा पश्चात् चले गये है, जिन्होने स्वय को पृथ्वी के ऊपर आकाश मे आसीन कर लिया है अथवा जो अव सुन्दर आवासो वाली वस्तियो मे है।

३. मैंने यहाँ सुदाता पितरो तथा पौत्र को एव विष्णु के विशाल डग को प्राप्त कर लिया है। वे जो, पवित्र घास पर बैठ स्वधा सहित अर्पित सोम का भाग लेंगे, वे अति प्रसन्नता से यहाँ आएँ।

४. पवित्र घास पर बैठने वाले हे पितरो, अपनी सहायता सहित इधर आओ, ये आहुतियाँ हमने तुम्हें अर्पित की है। इनका उपभोग करो। एव अधिकतम लाभदायक सहायता के साथ आओ; हमे क्षतिहीन स्वास्थ्य तथा आशीर्वाद प्रदान करो।

५. पवित्र घास पर रखी हुई प्रिय निधियो के लिए सोमप्रिय पितर निमन्त्रित किये गये है। वे आएं, वे यहाँ सुनें, वे हमारे पक्ष मे बोले, वे हमारी सहायता करें।

६. घुटनो को झुकाकर, दक्षिण की ओर बैठे हुए तुम सब प्रसन्नता से इस यज्ञ का स्वागत करो। हे पितरो, हमें किसी ऐसे पाप के कारण क्षति न पहुँचाओ, जो किसी मानवी दुर्बलता के कारण हमने तुम्हारे प्रति किया हो।

७ पूजा करने वाले मर्त्य को अरुण (उषाओं) की गोद में बैठ कर वैभव प्रदान करो। हे पितरो, अपने पुत्रों को उन वैभवों का एक भाग भेंट दो। तुम यहाँ (हमे) शक्ति प्रदान करो।

८. हमारे सोमप्रिय पितर, वसिष्ठ, जो सोम की बूँदों के लिए उसके पीछे जाते हैं, उनके साथ उनकी भेंटों को बाँटते हुए, उन इच्छाशीलों के साथ इच्छाशील यम प्रसन्नता से इन आहुतियों का भक्षण करे।

९. वे जो हाँफते हुए, आहुतियों के ज्ञाता, ऋचाओं के रूप में रचित स्तुतिकर्त्ता पितर देवताओं में तृषातुर हुए हैं; उन सत्य तथा विवेकी पितरो के सा  जो गर्म हो रहे पात्र के ऊपर बैठे हैं, हे अग्नि इस ओर आओ।

१०. वे जो सत्यवादी हैं, हवियों का भक्षण करते हुए, हवियों का पान करते हुए जो इन्द्र तथा देवताओं के साथ एक ही रथ में (होते हैं), उन देवस्तोता दूरवर्ती पितरो के साथ जो गर्म हो रहे पात्र के ऊपर बैठते हैं, हे अग्नि (इधर) आओ।

११. हे पितरो, अग्नि द्वारा भक्षण किये गये तुम इधर आओ। तुम सब अपने अपने आसन पर नीचे बैठो। तुम जिनके पास उपयुक्त पथ प्रदर्शन है, पवित्र घास पर अर्पित्त की गई आहुतियों को ग्रहण करो। तब शक्तिशाली पुत्रों वाला धन हमे प्रदान करो।

१२ हे जातवेद, तुमने प्रार्थना किये जाने पर आहुतियों को सुगन्धित करके पहुँचा दिया है। तुमने उन्हें पितरों को भेंट किया है। उन्होंने 'स्वधा' के साथ उनका भक्षण किया है। हे देव, तुम (इन) अर्पित हवियों को खाओ।

१३. हे जातवेद, वे दोनों पितर, जो यहाँ हैं तथा जो यहाँ नहीं हैं, वे दोनों जिनको हम जानते हैं तथा जिनको हम नही जानते, तुम जानते हो कि वे कितने हैं। तुम स्वधा सहित सुसम्पादित इस यज्ञ का सेवन करो।

१४. वे जो, अग्नि से जले हैं और वे जो नहीं जले; जो द्युलोक में 'स्वधा' द्वारा अति प्रसन्न हैं। सार्वभौम स्वामी की भाँति तुम अपनी शक्ति द्वारा प्राणों के पथ प्रदर्शनार्थ इसके शरीर को उनके साथ मिला दो।

---

## २७, १०–३४, कितव

ऋग्वेद में कितव अथवा जुआरी की कई बार चर्चा आई है। प्रतीत होता है आर्यों में द्यूत अति प्रिय व्यसन था। यजुर्वेद में आदिनवदर्श, कल्पिन्, अधि-कल्पिन् तथा सभास्थाणु आदि नाम कितव को दिये गये

है। सम्भवतः इनमें से अन्तिम नाम कितव के द्यूत-सभा से घनिष्ठ सम्बन्ध का द्योतक हो। इनमें से पहला जुआरी के दुर्भाग्य का सूचक है।

जुए के पाँसे विभीदक (बहेड़ा) के कड़े छिलके वाले फल से बनाये जाते थे और इरिण, जिस पर वे फेंके जाते थे, धरती पर बनाये एक फलक-सदृश स्थान का द्योतक है, जिसका केन्द्र नतोदर होता था।

प्रस्तुत सूक्त मे अभागा जुआरी अपने आप को धिक्कारता है, क्योंकि उसके व्यसन ने उसके सारे परिवार को संकट मे डाल दिया है। स्वय को सुधारने का उसका निश्चय टिकता नही, क्योंकि मायावी पाँसो की शक्ति दुर्धर्ष है। फिर भी १२वें मन्त्र मे वह फिर इस लत से पीछा छुड़ाने की घोषणा करता है। सूक्त के अन्त में एक रोना सा है। इस सूक्त की विशेषता इस बात मे है कि एक मन्त्र (११) को छोड़कर समस्त की रचना आत्म-वार्तालाप के रूप मे की गई है।

## अनुवाद

१. ऊँचे (स्थल) में उत्पन्न, कोलाहलमय ये (पाँसे) मुझे मस्त कर देते हैं। खुली हवा में उत्पन्न ये (पाँसे) नतोदर फलक (या स्थल) पर लुढ़क रहे हैं। सजीव बहेड़े के (पाँसों ने) मुझे प्रसन्न किया है, सोम के उस पान की तरह, जो मुजवन्त पर्वत से आया हो।

२. उसने कभी मेरे से कलह नहीं किया, वह कभी रुष्ट नहीं हुई। वह मेरे मित्रों तथा मेरे प्रति कृपालु थी। यदि मैंने पतिव्रता पत्नी को परे धकेल दिया है, तो इसका कारण ताँक का दाव है।

३. (मेरी) सास मुझ से रुष्ट है, मेरी पत्नी मुझे परे धकेलती है। संकट में मुझ पर कोई दया नही करता। मुझे नहीं दिखता कि जुआरी का लाभ क्या है। वह बिक्री के लिए प्रदर्शित बूढ़े घोड़े की तरह है।

४. अब दूसरे उसकी पत्नी को स्पर्श करेंगे। विजेता पाँसे उसके धन के लोभी हैं। पिता, माता, भाई उसके विषय में कहते हैं—'हम इसे नहीं जानते। बंधे हुए इसको ले जाओ।'

५. जब मैं निश्चय करता हूँ कि मैं इन (पाँसों) के साथ और खेलना नही चाहता तो मैं उन मित्रों से पीछे रह जाता हूँ, जो चले जाते हैं। पर जब भूरे पाँसे ध्वनि करते हैं, मैं कुलटा की भाँति संकेत-स्थल को दौड़ता हूँ।

६. अपने से प्रश्न करता, जीतने की आशा में स्वयं को फुलाता जुआरी शाला में प्रवेश करता है। पर पाँसे उसकी इच्छा के विपरीत जाते हैं, वे उसके प्रतिद्वन्द्वी को विजय के दाँव देते हैं।

७. पाँसे वस्तुतः अङ्कुशवत् है, काटने वाले। वे नाशकर्ता हैं, सताने वाले और संताप-कर्ता। उनके उपहार बच्चों के उपहारों की भाँति हैं। जो जीत ले उस पर वे प्रहार करते हैं, शहद से आवृत (वे) बलपूर्वक जुआरी को (पकड़ लेते हैं।)

८. तीन बार पचास का उनका गण, सत्यधर्मा सविता देवता की भाँति खेलता है। ये उग्र के क्रोध के समक्ष झुकते नहीं। राजा भी इन्हें नमस्कार करता है।

९. वे नीचे को उछलते हैं, ऊपर को कूदते हैं।

हस्तहीन (ये पाँसे) हाथ वालों को अभिभूत करते हैं।

नतोदर फलक पर फेंके ये दिव्य अंगारे, शीत होने पर भी हृदय को जला देते हैं।

१०. जुआरी की परित्यक्ता पत्नी संतप्त होती है और न-जाने-कहाँ-चक्कर-काटते पुत्र की जननी—(जो पुत्र) ऋणग्रस्त हो, भयभीत हो, रात्रि मे धनार्थ दूसरे के घर जाता है।

११. जब जुआरी स्त्री को, दूसरे की पत्नी को तथा अच्छी तरह बिछाई सेज को देखता है, तब उसे अनुताप होता है। प्रातःकाल ही भूरे घोड़ों को जोतकर (खेलता हुआ जुआरी, हारकर) सायकाल हीनदशा में आग के पास आ गिरता है।

१२. जो तुम्हारे विशाल गण का नायक है, जो तुम्हारे संघ का प्रमुख है, मैं उसके सम्मुख अपनी दस (उंगलियाँ) फैलाता हूँ और सच कहता हूँ कि मेरे पास कोई पैसा नहीं है।

१३. 'पाँसों से मत खेलो, खेती करो। (इस प्रकार प्राप्त) धन में संतुष्ट रहो, उसे पर्याप्त समझो। वे हैं तुम्हारी गौएँ, हे जुआरी, वहाँ है तुम्हारी घरवाली', यह मुझे आर्य सविता ने कहा है।

१४. (आओ), मित्रता करें, हम पर दया करो। इस निर्दयता से हमारे ऊपर आक्रमण न करो। तुम्हारा यह क्रोध शांत हो और तुम्हारी शत्रुता भी। कोई और भूरे (पाँसों) के वश में हो।

---

# २८ १०-७१ वाक्

ज्ञान का यह स्तव दैवी वाणी के मूल स्रोत का व्याख्यान करता है। उसके मूल-स्रोतों का आवास उन नामों में है जो प्रथम ऋषियों ने पदार्थों को दिये, इकट्ठे विचार करके, भाषा को मानों छाज में स्वच्छ करके: इस प्रकार उन्होंने भाषा पर एक कल्याणकारी चिह्न लगा दिया।

वाणी का सम्बन्ध यज्ञ से है: वह ऋषियों के यहाँ उपलब्ध होती है, उसे उनमे से निकाला जाता है तथा मानव की सेवा में नियुक्त करने के लिए उसे विभक्त किया जाता है। पर हर कोई भाषा में प्रावीण्य प्राप्त नहीं कर सकता, भाषा का पाण्डित्य भाग्यवत को प्राप्त होता है।

भाषा के पाण्डित्य के विषय मे यहाँ उतना जोर व्यक्तिगत योग्यता पर नहीं है, जितना परस्पर सौहार्द पर है, जिसे 'सखीत्व' कहा गया है। इसकी आवश्यकता वाग्विवाद प्रतियोगिता मे साझीदारों को होती थी। यह प्रतियोगिता यज्ञ का अभिन्न अंग हुआ करती थी। इस से समझ आता है कि इस सूक्त मे किस लिए यज्ञ के चार प्रधान पुरोहितो का उल्लेख है। अन्त मे कहा गया है कि यह प्रतियोगिता स्वय एक पावन कार्य है, जो पाप से परित्राण करता है।

## अनुवाद

१. हे बृहस्पति तव वह वाणी का प्रथम प्रारम्भ था, जब (पदार्थों का) नामकरण करते हुए वे कार्यरत हुए। अपने प्रेम के प्रभाववश उनके अंतर मे छुपा हुआ सब कुछ श्रेष्ठ, त्रुटिहीन स्वय प्रकट हो गया।

२. छाज मे सत्तू की भांति (अपने विचारों को) स्वच्छ करते हुए जब मनीषी चिन्तनशक्ति की सहायता से वाणी की रचना करते हैं, तब ही मित्र मित्रताओं को पहचानते है: उनकी वाणी पर एक प्रमुख चिह्न होता है।

३. यज्ञ की सहायता से वे वाणी के मार्ग में चले हैं। उन्होने ऋषिओं में प्रविष्ट हुई उसको ढूंढ लिया है। उसे वापस ला उन्होंने बहुभागो में बाँटा है। सात गायक उसका गुणगान करते हैं।

४ आँखे होने पर भी एक वाणी को नही देखता।
कान होने पर भी एक उसे सुन नही पाता।

एक ओर के निमित्त वह, पति के लिए प्रेमपूर्णा पत्नी की भांति, अपने शरीर को अनावृत करती है।

५. एक ओर के बारे में यह कहा जाता है कि वह कठोर है, मित्रता में मन्दगति। उसे प्रतियोगिता मे भी कोई आगे नही बढ़ाता। अपनी वन्ध्य कल्पनाशक्ति सहित वह (एकाकी) सचरण करता है। उसकी श्रुत वाणी पुष्प तथा फलहीन है।

६. जिसने विद्याग्रहण मे अपने सहकर्मी को, अपने सखा को तज दिया, उसे वाणी का कोई अधिकार नही। वह जो श्रवण करता है, व्यर्थ है। उसे पुण्य मार्ग का ज्ञान नही।

७. नेत्रवन्त, कर्णवन्त हमारे मित्र रचनाशक्ति में बराबर नही हैं। कुछ उन ह्लदों की भाँति हैं जहां जल मुँह तक आता है अथवा बगल तक। दूसरों मे केवल स्नान ही हो सकता है।

८. मित्रों की भाँति जब ब्राह्मण इकठ्ठे हो यज्ञ करते हैं, और अपनी प्रतिभाशक्ति से तत्काल सूक्तसृजन करते है, तव (अपर्याप्त) शक्ति वाला पीछे रह जाता है. दूसरे आगे बढ़ जाते हैं, मन्त्र की घोषणा करते हुए।

९. वे जो न आगे जाते है न पीछे, जो सोम का अभिषवण करने वाले योग्य ब्राह्मण नही है, वे वाणी का अनुपयुक्त उपयोग करते हैं, वे मूर्ख चिथड़ों का तानापेटा बुनते हैं।

१०. प्रतियोगिता में विजय प्राप्त करने वाले यशस्वी मित्र के साथ सभी मित्र प्रसन्न होते हैं। वह उन्हें पाप से बचाता है, उनके लिए जीविकोपार्जन करता है, प्रतियोगिता का पुरस्कार जीतने के लिए वह अच्छी स्थिति में होता है।

११. ऋचाओं की फसल बटोरते हुए एक (निश्चेष्ट) खड़ा रहता है। दूसरा शक्वरी में गायत्री का गान करता है। क्रमागत विद्या का उपदेश ब्रह्मा देता है। अन्त में एक ओर यज्ञ की मात्रा को मापता है।

## २६, १०–६०, पुरुषसूक्त

यह विश्व एक विशालकाय पुरुष से उद्भूत हुआ है, जिसके विशाल अंगो का इस सूक्त के आरम्भ मे ऋषि वर्णन करता है। उसके एक चौथाई भाग से ही सृष्टि की रचना हो गई। अवशिष्ट अमृत है, जो आकाश मे अवस्थित है। सर्वप्रथम पुरुष—विराज् की सृष्टि हुई, जो पुरुत्व तथा स्त्रीत्व शक्तियाँ हैं। इनके पारस्परिक सम्बन्ध बदल सकते है।

इस तरह व्याख्यान के अनन्तर पुरुष को एक सर्वहुत यज्ञ की हवि के रूप मे चित्रित किया जाता है। इस यज्ञ के कर्ता देव हैं। पुरुष के शरीर के खण्डशः होने पर उससे अलग प्राणियो, पदार्थों की सृष्टि होती है—पशु, वेद के भाग, सामाजिक वर्ग, ग्रह, नक्षत्र आदि तथा आकाश पृथ्वी आदि। इन सबका आपस मे श्रेणिगत सम्बन्ध भी दिखाया गया है। ११वें तथा १२वें मन्त्र में एक ब्रह्मोद्य है, अर्थात् प्रश्नोत्तर के दो श्लोक।

१५वें मन्त्र में फिर यज्ञ का वर्णन है। १६वे मे निष्कर्ष है, वहाँ मूल-विचार को दुहराया गया है—यज्ञ ही सबसे श्रेष्ठ कर्म है।

यज्ञ तथा बाहरी पदार्थों मे समानीकरण कई ैदिक ग्रन्थों में उपलब्ध होता है; यह सादृश्य उपनिषदो तक पाया जाता है। (देखिये; बृहदा० उप० का प्रारम्भ, जहाँ ब्रह्माण्ड को यज्ञ का अश्व कल्पित किया गया है। इसी तरह छा० उप० ३, १६-१७ मे सत्ता को सांकेतिक यज्ञ कल्पित किया गया है। इसी तरह देखिये, तै० उप० १,७,१; मु० उप० २,१,४; बृहदा० उप० ६,२)।

ब्रह्माण्डव्यापी विशालकाय पुरुष का वर्णन (उसे यज्ञ मे बलि किया गया हो या नहीं), कई ग्रन्थों मे मिलता है: देखिये, कठ० उप०, ३,२; श्वे० उप० ३,८; पुरुषो वाव यज्ञः, छा० उप०, ३,१६,१।

### अनुवाद

१. पुरुष के सहस्र शिर हैं, सहस्र नेत्र तथा सहस्र पाद। एक छोर से दूसरे छोर तक पृथ्वी को ढककर वह उससे परे दश अंगुल फैला है।

२. यह ब्रह्माण्ड ही पुरुष है, जो कुछ है और जो कुछ भावी है। और अमृत राज्य का वही ईश्वर है क्योंकि वह अन्न से परे बढ़ता है।

३. ऐसी है उसकी महिमा और (वह) पुरुष इससे भी अधिक शक्तिशाली है। सारे प्राणी उसका एक पाद है तथा द्युलोक में अमृत उसके (बाकी) तीन पाद हैं।

४. अपने तीन पादों सहित पुरुष ने अपने को ऊँचा उठाया है। चौथा पाद यहाँ उत्पन्न हुआ है। वहाँ से वह सब दिशाओं में फैल गया है, उन पदार्थों की ओर जो खाते हैं और उनकी ओर भी जो नहीं खाते।

५. (सर्जनात्मक) शक्ति उससे उत्पन्न होती है।
(सर्जनात्मक) शक्ति से पुरुष उत्पन्न होता है।
उत्पन्न हो उसने अपने आप को पृथ्वी के पश्चात् तथा आगे एक जैसा बढ़ा लिया है।

६. पुरुष को हवि बना जब देवताओं ने यज्ञ का विस्तार किया, (तब) वसन्त (यज्ञ का) घृत था, ग्रीष्म इन्धन तथा शरद् हवि थी।

७. बर्हि के आसन पर उन्होंने पुरुष का, (अर्थात्) यज्ञ के रूप मे आदिजात पुरुष का प्रोक्षण किया। उसके द्वारा देवताओं ने यज्ञ सम्पन्न किया; ऐसे ही साध्यों ने तथा ऋषियों ने।

८. सम्पूर्णरूपेण हुत उस यज्ञ से मक्खन एकत्र किया गया। उससे वायव्य पशु, मरुभूमि तथा बस्तियों के पशु निर्मित किये गये।

९. सम्पूर्णरूपेण हुत उस यज्ञ से ऋचाएँ तथा साम उत्पन्न हुए। छन्द तथा यजुष भी तस्माज्जात हैं।

१०. उस (यज्ञ) से अश्व उत्पन्न हुए और वे सब पशु भी, जिनके (मुख में) दाँतों की दो पंक्तियाँ हैं। गोधन तथा भेड़ बकरी भी उसी से उत्पन्न हुए।

११. जब उन्होंने पुरुष को खण्ड खण्ड किया, तो उसके भागों को उन्होंने कैसे बाँटा। उसके मुख का, उसकी भुजाओं का, उसकी जंघाओं तथा पैरों का क्या नाम बना।

१२. उसका मुख ब्राह्मण बना, क्षत्रिय उसकी भुजाओं से रचित हैं, उसकी जंघाएँ शिल्पी बनी तथा पाद भृत्य बने।

१३. चन्द्रमा उसके मन से उत्पन्न हुआ और सूर्य उसकी दृष्टि से। उसके मुख से इन्द्र तथा अग्नि और प्राणों से वायु।

१४. अन्तरिक्ष उसकी नाभि से तथा शीर्ष से आकाश उत्पन्न हुआ। उसके चरणों से पृथ्वी तथा कानों से दिशाएँ: इस तरह लोकों का निर्माण हुआ।

१५. उसकी सात परिधियाँ थीं और उसकी तीन वार सात समिधाएँ बनाई गयीं : जब यज्ञ सम्पन्न करते हुए देवताओं ने पुरुष को (बलि निमित्त) पशु की तरह बाँधा।

१६. देवताओं ने यज्ञ के द्वारा यज्ञ को खीचा : ऐसे थे प्रथम धर्म। वे शक्तियाँ स्वर्ग में पहुँची, जहाँ साध्य तथा पूर्वदेवता है।

---

## ३०, १०-११७, दानस्तुति

ऋग्वेद की परकालीन रचनाओं मे कुछ ऐसी भी है, जिन्हें 'व्यावहारिक' दृष्टिकोण से 'दानस्तुति' कहा जाता है। ये रचनाएं उन राजाओं तथा संरक्षको की स्तुति में बनाई गई है, जो पुरोहितों को उदार हृदय से दान देते थे। ये सूक्त ऋग्वेद-कालीन समाज की अवस्था का दिग्दर्शन कराते है। इनसे पता चलता है कि यज्ञार्थ एक धनी यजमान गृहस्थ की आवश्यकता होती थी, जो पुरोहितों को यथेष्ट दक्षिणा दे सके। इन सूक्तों में तत्कालीन राजाओं आदि के नाम प्राप्त होते हैं। ऋषियों के परिवार आदि का ज्ञान भी इनमें प्राप्त होता है।

प्रस्तुत सूक्त में दानशीलता की स्तुति है। धनी को ताड़ना दी गयी है कि वह कृपणता से बचे, विशेषतः उस मित्र के प्रति वह कृपण न हो, जो भूत में अच्छी स्थिति में था। कृपणता के दुष्परिणाम भी इसमें दरसाये गये है। इस सूक्त को विशेषता इस बात में है कि इसके मन्त्र वैसे ही उपदेशपरक हैं, जैसे परवर्ती पञ्चतन्त्र के श्लोक (इसमें कोई पौराणिक या कथापरक उद्धरण नहीं मिलता।) आठवां मन्त्र एक तरह की प्रहेलिका है। सूक्त का उद्देश्य धर्मार्थ दान का प्रचार है।

### अनुवाद

१. नहीं, देवताओं नें भूख को मृत्यु का एक मात्र कारण नहीं बनाया। सतृप्त मनुष्य की भी (विविध) मृत्यु प्रतीक्षा करती हैं। दाता का धन समाप्त नहीं होता और कृपण पर कोई दया नहीं करता।

२. जो अन्न होते हुए भी अकिंचन, स्वल्पतम के प्रार्थी के सम्मुख हृदय को कठोर कर लेता है, उस धनी के सम्मुख, जिसने पहले उसकी सेवा की थी, उसे भी कोई दयालु नहीं मिलता।

३. उदार वह है जो भिक्षु को, अन्नकाम घूमते हुए कृश को दान देता है। मार्ग में बुलाये जाने पर वह उसे प्रत्युत्तर देता है और भविष्य के लिए वह उसे मित्र बना लेता है।

४. वह मित्र नहीं जो मित्र, सखा, संगी के साथ अकिंचन सर्वस्व बाँटता नहीं। उससे दूर चला जाय। प्रार्थी का वह आवास नहीं है। वह किसी अन्य दाता को ढूँढ़े, चाहे वह अपरिचित ही हो।

५. शक्त अशक्त को दान दे, कि (शक्त) दूरगामी पंथ की ओर दृष्टिपात करे। क्योंकि वैभव रथचक्र की भाँति है, वे घूमते हैं और एक से दूसरे को चले जाते हैं।

६. मूर्ख को व्यर्थ ही अन्न प्राप्त होता है। मैं सच कहता हूँ कि यह उसके लिए मृत्युदंड की भाँति है। वह किसी को संरक्षक अथवा मित्र नहीं बनाता। अकेला खाने वाला स्वयं ही दोष का भागी होता है।

७. कर्षणशील फाल मनुष्य को तृप्त करता है, चलते हुए पाँव मार्ग को समाप्त कर देते हैं। बोलने वाला ब्रह्मा मूक से अच्छा है। दाता अदाता से ऊपर है।

८. वह एक पाद के द्वारा द्विपाद से आगे निकल गया है।
दो पादों के द्वारा उसने त्रिपाद वाले को पीछे छोड़ दिया है।
चार के साथ वह मनुष्य की पहुँच में रहता है, पंक्तियों को देखता, अपनी सेवाएँ अर्पित करता हुआ।

९. दो हाथ, सम होने पर भी, समान कार्य नहीं करते।
एक ही मां की दो पुत्रियाँ (गाएँ) एक जैसा दूध नहीं देतीं।
जुड़वें (बच्चों की) शक्ति समान नहीं होती।
दो मनुष्य, जातभाई होने पर भी, एक जैसा नहीं देते।

---

## ३१, १०-१२५, वाक्

दसवें मण्डल के १२५वें सूक्त में वाग्देवी अपनी प्रशंसा करती है। १०-७१ में भी वाक् की चर्चा हुई है। सर्वानुक्रमणी में वाक् के पिता का नाम अम्भृण ऋषि दिया गया है परन्तु इसके विषय में और प्रमाण उपलब्ध नहीं हैं। पहले सूक्त में इसका एक महान् शक्ति के रूप में वर्णन किया गया है जो ब्रह्म से उत्पन्न हुई है। उसका मानवीकरण ब्रह्म की

उत्पादिका शक्ति के रूप में किया गया है। वह सब देवताओं की प्रेरक है और उनके कर्तव्यों का पालन करने में सहायक होती है। (अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चरामि अहमादित्यैरुत विश्वदेवैः)। वह रुद्र के लिए धनुष उपलब्ध करती है (अहं रुद्राय धनुरातनोमि)। वस्तुतः इसका अर्थ यही है कि ब्रह्म की यह व्यवहार-शक्ति सब कार्यों के पीछे वर्तमान होती है। वह जीवन-प्रदायिका है। सब इन्द्रियाँ इसके द्वारा नियन्त्रित है (मया सोऽन्नमत्ति यो विपश्यति यो प्राणिति य ईं शृणोत्युक्तम्, १०,१२५-४)।

वाक् और ब्रह्म को एक रूप भी माना गया है। इसलिए उसे 'चिकितुषी' की उपाधि दी गई है। वह सब पदार्थों में व्याप्त है (भूरिस्थात्रां भूरि आवेशयन्तीम् १०,१२५-३)। अपने विश्वरूप में वाक् सर्वव्यापक है। (ततः व्यतिष्ठे भुवनानु विश्वा, १०,१२५-७) के अनुसार वह परोक्षरूप से सृष्टि की जीवनदात्री है। 'राष्ट्री' उसका अन्य विशेषण है। वह अपने तेज से अपने भक्त को ऋषि, ब्राह्मण अथवा विद्वान् बना देती है। वह मानवों को धन एवं रक्षा का दान देती है। वह विश्व के सब पदार्थों की निर्मात्री है।

यह सूक्त उपनिषदों के दर्शनशास्त्र के लिए बीजवत् है।

## अनुवाद

१. मैं रुद्रों के साथ, वसुओं के साथ चलती हूँ, मैं आदित्यों के साथ और विश्वेदेवताओं के साथ। मैं मित्र तथा वरुण, दोनों को उठाती हूं, इन्द्र तथा अग्नि को और दोनों अश्विनों को।

२. मैं समृद्ध सोम को वहन करती हूं, मैं त्वष्टा को तथा पूषा और भग को। हविप्रदाता को मैं धन देती हूँ, सोमाभिषवण करने वाले को, यजमान को, अच्छे होता को।

३. मैं शासक हूं, धन को एकत्र करने वाली। मैं ज्ञात्री हूँ, यज्ञार्हों में प्रथम। देवताओं ने मुझे कई स्थानो मे बाँटा है, मेरे कई आवास है, मैं कई रूपो वाली हूँ।

४. मेरी कृपा से विवेकी पुरुष अन्नभक्षण करता है, जो श्वास लेता है, जो उक्त का श्रवण करता है। बिना जाने वे मुझ में रहते हैं। हे बहुश्रुत सुनो, मेरा कथन श्रद्धेय है।

५. मैं स्वयं उसकी घोषणा करती हूँ जो देवताओं तथा मनुष्यों को प्रसन्न करता है। जिससे मैं प्रेम करती हूँ, उसे मैं शक्तिशाली बनाती हूँ, ब्रह्मा, ऋषि और सुमेधा।

६. मैं रुद्र के लिए धनुष खेंचती हूँ, ताकि बाण मन्त्रद्वेष्टा का संहार करे। मनुष्यों में प्रतियोगिता की जननी मैं हूँ, द्यावापृथिवी में मैं व्याप्त हूँ।

७. इस (विश्व) के उच्चतम स्थल में पिता का प्रसव मैं करती हूं। मेरा उद्भव जलों में है, समुद्र में है। वहाँ से सब भूतों में मैं फैल गयी हूँ तथा अपने (सिर के पास) आकाश का भी मैं स्पर्श करती हूँ।

८. मैं ही वायु की तरह बहती हूँ, सारे सृष्टजात को हस्तगत करती हुई। आकाश से परे, निम्नवर्ती पृथ्वी से परे अपनी शक्ति से मैं ऐसी हुई हूँ।

---

## ३२. १०-१२९, नासदीय सूक्त

ऋग्वेद के अधिकतर सूक्तों में देवताओं का आह्वान किया गया है। उनमें देवताओं से विविध पदार्थों की, संसार में अपेक्षित शक्ति आदि की प्रार्थना की गयी है। प्रतीत होता है कि जब इन सांसारिक आवश्यकताओं से हमारे उन पूर्वजों का ध्यान थोड़ा हटा, तो उन्होंने सृष्टि के उद्भव आदि जैसी समस्याओं पर विचार करना शुरू किया। उनके चिन्तन का फल ऋग्वेद के दसवें मण्डल में निहित है। इन सूक्तों में नासदीय सूक्त अन्यतम है।

सृष्टि-सम्बन्धी सूक्तों में यह सर्वाधिक स्पष्ट है और सबसे गंभीर तथा महत्त्वपूर्ण। परन्तु इसमें स्पष्ट समझ न आने वाली बातों की संख्या इतनी अधिक है कि यह, सम्भवतः, सर्वाधिक रहस्यमय है।

ऋषि अपने से पूछता है कि सत् असत् से विलग कैसे हुआ (यही स्थिति ऋग्वेद, १०,७२,२ तथा ३ में है)। उत्तर मिलता है कि सत् का बन्धन असत् में है (मन्त्र ४), बन्धन का अभिप्राय है 'पैतृक सम्बन्ध' अथवा 'संलग्नता' (Inherence)। आदिम काल में न सत् था और न असत्, केवल 'उदासीन' एक था, जिसके तपस् ने (सृष्टि सम्बन्धी उष्णता ने) उत्पत्ति को सम्भव बनाया। फिर काम, इच्छा उद्भूत हुई, अर्थात् सृष्टि की कामना, इच्छा। इस प्रकार उद्भूत रेतस् दो भागों में विभक्त हो, पुंस्त्वयुक्त तथा स्त्रीत्व-सम्पन्न दो भागों में विभक्त हो (देखिये ऋग्वेद, १०,७२,४) फलता है। इन दो भागों का निर्देश 'अधः' तथा 'उपरि' शब्दों में, 'रेतोधाः' तथा 'महिमानः' में, 'स्वधा' (सृष्टि के लिए उत्साह) तथा 'प्रयति' (आत्म-दान) में (मन्त्र ५) उपलब्ध होता है।

फिर भी, कम से कम मानव के लिए दृष्टिगोचरा सृष्टि का रहस्य बना ही रहता है (मन्त्र ६)। देवता इसके रचयिता नहीं, क्योंकि वे स्वयं इसके पश्चात् प्रकट हुए। इस सारी सृष्टि का एक अध्यक्ष अवश्य है, पर यह पता नहीं कि उसी ने इस सृष्टि की रचना की और यह भी ज्ञात नही कि वह इस बारे में क्या जानता है।

विद्वानों के मत में परवर्ती उपनिषदों तथा सांख्यदर्शन के बीज सर्वप्रथम यहाँ उपलब्ध होते हैं। ऐक्य की भावना यहाँ अधिक प्रौढ है।

## अनुवाद

१. तब न सत् था न असत्। (तब) न वायव्य देश था और न परवर्ती व्योम। (उस समय) क्या शक्तिपूर्वक गतिमान था? कहाँ? किसके निरीक्षण में? क्या वह अतिगहन जल था?

२. तब न मृत्यु थी न अमृत। (तब) दिन अथवा रात का निर्देशक कोई चिह्न न था। एक अपनी स्वधा से प्राणवन्त था पर वातहीन। उससे परे और कुछ नहीं था।

३. उद्भवकाल में अन्धकार अन्धकार से ढका था। यह (ब्रह्माण्ड) जल का एक चिह्नहीन (विस्तार) था। तब उष्णता की शक्ति से एक का जन्म हुआ, शून्य, रिक्तता से आवृत।

४. कामना इसका प्रथम विकास थी, जो चेतना का प्रथम बीज है। अपने आप से जिज्ञासा कर मनीषियो ने अपने चिन्तन द्वारा सत् का बन्धु असत् में ढूँढ़ लिया।

५. उनकी रस्सी एक छोर से दूसरे छोर तक खिची थी। नीचे क्या था? ऊपर क्या? वहाँ बीज के दाता थे, फिर शक्तियाँ थीं। स्वतोजात प्रेरणाएँ नीचे थीं, आत्मदान ऊपर।

६. कौन सचमुच जानता है? कौन यहाँ घोषणा कर सकता है कि यह द्वितीय सृष्टि कहाँ से उत्पन्न हुई, कहाँ से आयी है। हमारे (विश्व) की परवर्ती सृष्टि में देवता उत्पन्न हुए, पर कौन जानता है कि स्वयं इसका उद्भव कहाँ है?

७. यह दूसरी सृष्टि कहाँ से आयी है। यह किन्हीं धर्मों का विषय हुई है या नहीं। उच्चतम व्योम में इस (विश्व) का जो निरीक्षक है, वह ही इस बारे में जानता है—(अथवा) वह भी कुछ नहीं जानता।

---

## ३३, १०–१३५, वाहनवाला बालक

छोटे छोटे वाक्यों वाला गम्भीर मुद्रा का सूचक यह सूक्त भी सृष्टिविषयक ही है। इसका निर्देश छठे मन्त्र मे मिलता है, जहाँ उद्गम का नाम आता है और ५वें मन्त्र के प्रश्नों में भी। पर इन्ही प्रश्नों से स्पष्ट है कि इस सूक्त में, लाक्षणिक ढंग से एक प्राचीन कथा का निर्देश है। इसकी व्याख्या में कई अटकलपच्चू लगाये गये हैं।

एक बालक अपने मृत पिता को देखना चाहता है (जिसका अर्थ यह नहीं है कि वह स्वयं मरना चाहता है।) पहली दो ऋचाएँ उसके मुख में रक्खी गयी हैं। निस्सन्देह बालक ने कल्पना में एक वाहन का निर्माण किया है, जो उसे यम के राज्य में ले जाय। तीसरी ऋचा में इसकी ओर सकेत है, जिसमें एक वाणी (पिता की वाणी ?) उसे बताती है कि वह स्वयं, अनजाने हो, उस यात्रा के लिए वाहनारूढ़ हो चुका है। कल्पना का यह वाहन यज्ञ ही है। रथ: नाव-यज्ञ की प्रतिकृतियाँ सम्पूर्ण सूक्त में परस्पर मिलती हैं। वस्तुतः पदार्थों का उद्गम वैसे ही अनिर्णीत रह जाता है जैसे मृत्यु का रहस्य। अन्तिम ऋचा में (सम्भवतः बालक को आश्वासन देने के लिए) स्वर्ग का एक ठोस चित्र है।

### अनुवाद

१. सुन्दर पत्तों के गुच्छों वाले वृक्ष के तले, जहाँ यम देवताओं के साथ पान करता है, वहाँ हमारे कुल का प्रधान, हमारा पिता, विचारों में स्वयं को पुरातनों की ओर मोड़ता है।

२. विषम मार्ग पर चलते हुए जब वह विचारों में पुरातनों की ओर मुड़ा, तब मैंने स्पर्धा से उसकी ओर देखा। मैंने उसे फिर से देखने की आशा की।

३. हे कुमार, चक्रहीन, केवल एक धुरी वाला, सब दिशाओं की ओर मुख वाला जो नवीन रथ तुमने कल्पना में बनाया है, बिना देखे ही तुम इस पर आरूढ़ हो गए।

४. हे कुमार, जिस रथ को तुमने निपुण वक्ताओं (विप्रों) के सम्मुख प्रवर्तित किया है, यहीं से नाव में रखा हुआ सामगीत (उसके) पीछे चला गया है।

५. कुमार को किसने उत्पन्न किया है? किसने रथ का निर्माण किया है? कौन हमें आज बता सकता है कि इसका बोझ किस प्रकार का था।

६. इसका बोझ किस प्रकार का था? वहीं (वस्तुओं) का उद्भव है। एक पहले नींव रखता है। फिर कोई निष्क्रमणमार्ग रखता है।

७. यह है यम का स्थान, जो देवताओं का गृह कहलाता है। कोई (यम) की बाँसुरी में हवा भरता है, कोई इस देवता को प्रशस्ति गानों से अलंकृत करता है।

---

## १, १–१

१. ईळे- ४. २४-२ में तथा ५, ६९-३ में ईड् धातु ह्वे की पर्यायवाची है। कई स्थलों में ईड् तथा श्रु का इकट्ठा प्रयोग मिलता है। अतः कुछ विद्वान् ईड् का अर्थ 'आह्वान करना' लेते हैं। संस्कृत में इसका प्रयोग अत्यल्प है। एक उदाहरण है—शिवं शंकरं शम्भुमीशानमीडे।

पुरोहितम्—पुरस् तथा हित (*धित) से इसका उद्भव है। पुरस् का उद्गम पूर्व तथा अस् से है। इसके सदृश शब्द निम्नलिखित हैं— अवे० Puro, यूनानी Páros, गोथिक Faúro तथा प्राचीन अंग्रेजी Fore। धित शब्द जैसे शब्द निम्नलिखित हैं—अवे० Data; लातीनी Con-ditus, ab-ditus, आदि; यूनानी thetós।

यज्ञस्य—इस शब्द का सम्बन्ध ऋत्विजम् से है, न कि पुरोहितम् से। वे० yasna, यूनानी hagnós इस जैसे शब्द हैं।

देवम्—भारतीय आचार्य इसकी व्युत्पत्ति 'दिव् कान्तौ' से करते हैं और पाश्चात्य विद्वान् स्वर्गवाची दिव् से इसका उद्भव मानते हैं। अवे० मे daeva, लातीनी में deu-m इस जैसे ही शब्द हैं।

रत्नधातमम्—ऋग्वेद में रत्न का अर्थ रत्न न हो कर धन है। पदपाठ किसी शब्द के दो से अधिक भाग नही करता। यहाँ तम को धा का अभिन्नांश समझा गया है।

२. पूर्वेभिः—वेद मे तृतीया बहुवचनार्थ एभिस् तथा ऐस् दोनों का प्रयोग मिलता है। ऋग्वेद में न केवल पूर्व तथा नूतन ऋषियों का वर्णन है, अपितु मध्यमों का भी नाम मिलता है, जैसे ६, २१-५ में तथा ३, ३२-१३ में : यः स्तोमेभिर्वावृधे पूर्व्येभिर्यो मध्यमेभिरुत नूतनेभिः।

ऋषिभिः—पदपाठ में इस शब्द को अवग्रहचिह्न सहित दिखाया गया है, जब कि पूर्वेभिः अपरिवर्त्तित रूप में ही उपलब्ध है। कारण—पदपाठ में भ्याम्, भिस्; भ्यस्, सु को तभी पृथक् किया जाता है जब पूर्ववर्त्ती शब्द में कोई परिवर्त्तन न हुआ हो।

वक्षति—यहाँ वह् धातु है और S-aorist Subjunctive के प्रथमपुरुष एक वचन का यह रूप है।

३. रयिम्—व्युत्पत्ति रि से है जो दानार्थक रा का संक्षिप्त रूप है। संस्कृत रै, लातीनी res इसके सजातीय, cognate शब्द हैं।

अश्नवत्—प्राप्त करने के अर्थ वाली अश् धातु का subjunctive present में प्रथमपुरुष एकवचन का रूप है।

यशसम्- आधुनिक विद्वान इसे विशेषण मान इसका यशकारी अर्थ करते हैं।

वीरवत्तमम्—संस्कृत वीर, अवे० vira, लिथुआनियन vyras सजातीय शब्द हैं, जिनका उद्भव वी प्रजननार्थक से माना जाता है। इसके अर्थ मनुष्य, मनुष्य की शक्ति, वीर है। इसका लातीनी रूप vir है।

४. यज्ञमध्वरम्—आधुनिक विद्वान अध्वर को यज्ञ का विशेषण नहीं मानते। उनके मत में यज्ञ का अर्थ तुलनात्मक रूपेण अधिक विस्तृत है। इन शब्दों का इस प्रकार इकट्ठा प्रयोग १, १७८-४ तथा ८, १०-४ में भी मिलता है।

देवेषु गच्छति—अभिप्राय है देवान् गच्छति तथा देवेषु तिष्ठति।

५. कविक्रतु—कवि का अर्थ है—निपुण, सयाना; द्रष्टा, कवि। तुलनार्थक रूप में कवितर तथा कवीय का भी प्रयोग मिलता है। क्रतु (कृ धातु) शक्ति का द्योतक है। यूनानी में kratos शारीरिक अथवा मानसिक शक्ति के लिए प्रयुक्त होता है। अवे० में सजातीय शब्द है xratu।

देवेभिः—वेद में सहार्थे तृतीया का सहयोगे तृतीया से कहीं अधिक प्रयोग मिलता है।

गमत्—गम् धातु का subj. root-aorist, third person एकवचन है।

६. अङ्ग—ऋग्वेद में इस शब्द का एव की तरह अन्ययोगव्यवच्छेदार्थरूपेण किसी बात पर बल देने के लिए प्रयोग होता है।

अङ्गिरः—इस पर उदात्त नहीं है क्योंकि सम्बोधन-वाची दूसरे शब्द आने की तुलना में, यह पादादि में नहीं है।

७. दोषावस्तः—४, ४-९ में सायण इसे सम्बोधनवाची भी मानते हैं। परन्तु अधिकांश आचार्य इसे सम्बोधनवाची ही मानते हैं। मैक्डानल आदि को दिन और रात का अर्थ इष्ट नहीं है।

धिया—धी का अर्थ विचार, धार्मिक विचार भक्ति, प्रार्थना आदि है। अतः धीर का अर्थ है विचारवान, बुद्धिमान। अवे० में सजातीय शब्द है di, अर्थ है बुद्धिमत्ता।

भरन्तः—यूनानी में सजातीय शब्द pherontes तथा अवे० में baranto है।

८. राजन्तम्—यहाँ इस शब्द का सम्बन्ध अध्वराणाम् से होना अपेक्षित है

ऋतस्य—ऋत का अर्थ है 'प्रकृति का नियत विधान, तद्यथा सूर्य और चन्द्रमा का परिवर्त्तनहीन यान। इससे अर्थ निकला (एक ओर) यज्ञ के नियमित विधान का तथा (दूसरी ओर) चारित्रिक विधान। वाद में इस दूसरे अर्थ में इस शब्द के स्थान मे धर्म शब्द का प्रयोग मिलता है।

दमे—सजातीय शब्द है : यूनानी dómos, लातीनी domus तथा अवे० dam। संस्कृत में इसका अवशेष दम्पती मे उपलब्ध है।

सूपायनः—उपायन की व्युत्पत्ति में इण् गतौ अथवा अय् धातु है।

सचस्वा—दीर्घाकार छन्दःपूर्त्ति के लिए है : सच् का सामान्य अर्थ है साथ जाना। सजातीय शब्द है : अवे० haca। अवे० में hacaite, यूनानी मे hépetai, लातीनी में sequitus आदि का उद्भव भी यहीं से है।

---

## २, १-३५

१. ह्वयामि—ह्वे (आह्वाने), present ind., उत्तम पुरुष, एकवचन।

स्वस्तयेः—पढ़िये सु-अस्तये। अवसे, ऊतये और स्वस्तये चतुर्थी में हैं।

मित्रावरुणा—ऋग्वेद में उपलब्ध द्वन्द्व का एक रूप, जिस के दोनों पदों में उदात्त होता है। पदपाठ में द्वन्द्व समास में अवग्रह नही होता।

जगतः—जगन्त्—(गमनशील) षष्ठी, एकवचन।

२. मर्त्यम्—पढ़िये मर्तिअम।

रथेना—छन्द पूर्ति के लिए आकारान्त। [ऋ - गतौ]

३. प्रवता—वत् को पदपाठ में द्वितीय पद समझा जाता है।

हरिभ्याम्—देवेभिः की भाँति सहार्थे तृतीया। [अवेस्ता : Zairi= yellowish; लातीनी : helu-s, hithi zelu : प्रा. जर्मन : gelo]

शुभ्राभ्याम्—हरिभ्याम् को पदपाठ मे अवग्रह चिह्न दिया गया है। इसके लिए देखिये १-१-२। [√शुभ्=सजाना]

४. अभीवृतम्—छन्दः पूर्ति के लिए ईकार। उपसर्ग का क्तान्त शब्द के साथ समास होने पर उपसर्ग को प्रायः उदात्तप्राप्ति होती है। [अभि+ √वृ+क्त]

शम्यम्—शमी, द्वितीया एकवचन।

दधानः—धा, pr. pt. आद्युदात्त। अन्तोदात्त होने पर pf. pt. s.

५. अख्यन्—ख्या, a–aorist, प्रथमपुरुष, वहुवचन।

विश्वा भुवनानि—प्रथमा वहुवचन के प्राचीन तथा अर्वाचीन रूपों का साथ साथ प्रयोग।

६. द्याव.—द्यो प्रथमा, वहुवचन, स्त्रीलिंग। [यूनानी–zeus, लातीनी : diem]

द्वा—उ से पूर्व द्वौ के स्थान पर द्वा का प्रयोग।

उपस्था—द्विवचन। अनुनासिक संधि न होने के लिए।

विराषाट्—विराषह्, प्रथमा, एकवचन।

ब्रवीतु—ब्रू imp, प्रथमपुरुष, एकवचन। लोट

उ—पदपाठ में इसे सदा ऊं इति का रूप दिया जाता है।

चिकेतत्—चित् (देखना), pf. subjunctive, प्रथमपुरुष, एकवचन।

८. धन्व—धन्वन्, द्वितीया, वहुवचन।

हिरण्याक्ष—बहुव्रीहि मे ऐसा स्वर यदाकदाचित् ही देखा जाता है।

आ-अगात् गा (इण्) root-aorist, प्रथमपुरुष, एकवचन।

९. द्यावापृथिवी—द्वन्द्वसमास का वह ऋग्वैदिक रूप, जिसमें दोनों पदों में उदात्त होता है। अन्तिम ईकार प्रगृह्य है, अतः पदपाठ में इति जोड़ा गया है।

वाधते—उदात्त नही होना चाहिए था। पर इस समस्त क्रिया के एक और क्रिया रूप द्वारा अनुसृत होने पर (वेति) इसे उदात्त-प्राप्ति हो गयी।

१०. रजस—असन्त पुंल्लिग का स्वर। नपुंसक के रूप—रजांसि।

११ ते—त्वम् के चतुर्थी तथा षष्ठी, दोनों रूप (ते) सदा स्वरहीन होते हैं। त के प्रथमा वहुवचन (पुं०) तथा प्रथमा, द्वितीया, द्विवचन (स्त्री०, नपुं०) वाले रूप (ते) सदा स्वरवान होते हैं।

स्वितः—अन्तिम विसर्जनीय के र् का रूपान्तर होने पर पदपाठ में उस विसर्जनीय को र् में परिवर्तित करके तदनन्तर इति लिखा जाता है।

रत्ना—छन्दः पूर्त्ति के लिए आकारान्त।

---

## ३, १–८५

१. चक्रिरे—कृ, लिट्, आत्मनेपद, प्रथमपुरुष, बहुवचन।

२. उक्षितासः—उक्ष् ( =वक्ष् ) बढ़ना, past passive participle।

आशत—अंश् (प्राप्त करना), root-aorist,, आत्मनेपद, प्रथमपुरुष, बहुवचन।

३. दधिरे—धा लिट्, भाव लट् का है, क्योंकि देवताओं की एक क्रिया का वर्णन है।

रीयते—रि (बहना), लट्, आत्मनेपद, प्रथमपुरुष, बहुवचन।

एषाम्—स्वरहीन, क्योंकि किसी बात पर बल नहीं देता।

४. सुमखासः—स्वरानुसार कर्मधारय।

प्रच्यावयन्तः—च्यु, present participle, णिजन्त। संहितापाठ वाले इसके आकार को पदपाठ में सदा ह्रस्व कर दिया जाता है।

अयुग्ध्वम्—युज् (जोतना), root-aorist, आत्मनेपद, मध्यमपुरुष, बहुवचन।

५. विष्यन्ति—सा (बांधना), लट्, प्रथमपुरुष, बहुवचन।

उन्दन्ति—उद् (गीला करना), लट् प्रथमपुरुष, बहुवचन।

भूम—भूमन्, प्रथमा। अन्तोदात्त का अर्थ प्राचुर्य होता है। [यूनानी–phuma]

६. सीदत—सद् (बैठना), imperative, present, मध्यमपुरुष, बहुवचन। [लातीनी—Sido]

कृतम—कृ, क्तान्त। यहाँ क्रियावत्प्रयोग।

७. महित्वना—महित्वन्, तृतीया एकवचन। [अवेस्ता-मज् = √मह्=बड़ा होना]

आवत्— अव् (कृपा करना), लङ्, प्रथमपुरुष, एकवचन।

वयस्—वि (पक्षी), प्रथमा बहुवचन।

सीदन्—सद् लङ्, प्रथमपुरुष, बहुवचन। [लातीनी : Sido]

८. येतिरे—यत्, लिट् प्रथमपुरुष, बहुवचन।

भयन्ते—भी (त्रासे), लट्, आत्मनेपद, प्रथमपुरुष, बहुवचन।

९. धत्ते—धा, लट्, आत्मने०, प्रथमपुरुष, एकवचन, भाव भूतकाल का है।

औब्जत्—उब्ज् (शक्ति-प्रयोग), लङ्, प्रथमपुरुष, एकवचन।

१०. दादृहाणम्—दृह (दृढ करना), perfect participle, आत्मनेपद। आकार पदपाठ में ह्रस्व कर दिया गया है।

१२. शशमानाय—शम् (परिश्रम करना), perfect participle, आत्मनेपद।

यच्छत—यम् (खेचना), imperative, present, मध्यपुरुष, बहुवचन।

---

## ४, १-११५

१. चित्रम् :— चित् धातु (अर्थः देख लेना, चमकना।) चित्र का अर्थः देखे जाने योग्य। देदीप्यमान।

अनीकम् :— अर्थ है मुख, जिससे सेना का अग्रभाग, सेना, जन-समूह आदि अर्थ भी लेते हैं। सम्भवतः व्युत्पत्ति अन् (सांस लेना) से है। अवे० में ainikəm मिलता है, जिसका संकेत फ़ारसी के पेश्-आनी में उपलब्ध है।

चक्षु :— सजातीय शब्द अवे० में cašman है। [√चक्ष्—√कस्=काश्]

अप्राः :— प्रा (भर देने के अर्थ में) का s-aorist, प्रथमपुरुष, एकवचन।

द्यावापृथिवी :— द्यावा द्यो का प्रथमा द्विवचन का रूप है, जिसका सजातीय यूनानी zeus है। पृथिवी का संकेत यूनानी plataia तथा अवे० pərəthwi में है।

आत्मा :— प्राचीन अंग्रेज़ी में aethm से इस की तुलना की जा सकती है तथा यूनानी atmos से : अर्थ है धुआं, वाष्प ।

२ उषसम् :—सजातीय शब्द हैं : अवे० usaonhəm । एओलिक यूनानी का aúōs (*aus-ōs) तथा लातीनी aurōra (*ausōsa) भी सजातीय हैं ।

नरः :— नृ का प्रथमा बहुवचन । अवे० में nərə, यूनानी में aner (मनुष्य), प्राचीन लातीनी में nero (शक्तिशाली) उपलब्ध हैं । पहले विद्या, हत्या आदि की तरह नर भी केवल समासान्ते प्रयुक्त होता था ।

युगानि :— पहला अर्थ है बैल के जुए का । लातीनी मे jugum, यूनानी में zugón, अंग्रेज़ी में yoke, फ्राँसीसी में joug सजातीय है ।

वितन्वते :—तन् का अर्थ है खींचना, वितन् से अभिप्राय खींच देने, फैला देने, सम्पूर्ण करने से है । अवे० tan, लातीनी tener (पकड़े रखना) तथा tendere (खीचना), यूनानी teinein सजातीय है ।

अश्वाः—सजातीय शब्द हैं : लातीनी equus, यूनानी (h)ippos, प्राचीन स्लैवानिक ehu, अवे० aspa तथा लिथु० aszwá ।

एतग्वा :— एत-ग्व शीघ्र-गामी । सूर्य के अश्व का नाम भी एतग्व है । अवे० में aetava (प्राचीन रूप ae-ta-gv-a) है ।

अनुमाद्यास :— मद् धातु । पहला अर्थः गीला होना, पानी टपकना । फिर मदमत्त होना, आनन्द करना ।

४. मध्या कर्तोः :— कार्य के मध्य में ही, अर्थात् जब काम अधूरा ही था । मध्या-मध्य शब्द का तृतीया एकवचन है, जो यहाँ उपसर्ग के रूप में कर्तोः से सम्बद्ध है ।

सञ्जभार :— इसका कर्ता रात्रि है और कुछ के मत में श्रमिक है । कुछ यह कहते हैं कि सूर्य प्रकटरूपेण तथा श्रमिक अव्यक्तरूपेण इसके कर्त्ता हैं ।

अयुक्त :—युज् धातु, s-aorist, प्रथमपुरुष, एकवचन, आत्मनेपद ।

सधस्थात् :— सध सह का प्राचीनरूप है । (अवे० hada) । सधस्थ, सधमाद्, सधस्तुति में इसका प्रयोग उपलब्ध है । शाब्दिक अर्थ है : इकट्ठे खड़े होना, उपस्थित—जिससे अर्थ बना, वह स्थान जहां लोग इकट्ठे हों ।

